**अग्निः पूषा च वितथो यमश्च गृहरक्षकः ॥ ५८ ॥**
**गन्धर्वो भृङ्गराजश्च मृगो दक्षिणदिग्गताः ।**

पुनः कर्णसूत्र के दोनों ओर, दोनों कोष्ठकों में, अपर एवं अधःभाग में स्वयं आचार्य शर्व, गुह, अर्यमा, जृम्भक, पिलिपिच्छक, चरकी, विदारी और पूतना की क्रमशः पूजा करे । पुनः पूर्वादि चारों दिशाओं में आदि से आधे भाग को लेकर (क्योंकि पूर्वादि दिशाओं में प्रथम कोष्ठ पर कर्णसूत्र से दो भाग हो जाते हैं इस प्रकार अन्त में भी कर्णसूत्र से दो भाग होने से अन्त के कोष्ठ में भी दो भाग हो जाते हैं) अन्त के आधे भाग पर्यन्त आठ कोष्ठकों में आठ-आठ के विभाग से आचार्य पूर्व दिशा में स्थित १. ईशान, २. पर्जन्य, ३. जयन्त, ४. शक्र, ५. भास्कर, ६. सत्य, ७. वृष एवं ८. अन्तरिक्ष—इन आठों की पूजा करे । अग्नि, पूषा, वितथ, यम, गृहरक्षक, गन्धर्व, भृङ्गराज और मृग इनका दक्षिण दिशा में यजन करे ॥ ५५-५९ ॥

**निर्ऋतिर्दौवारिकश्च सुग्रीववरुणौ ततः ॥ ५९ ॥**
**पुष्पदन्तासुरौ शोषरोगौ प्रत्यग्दिशि स्थिताः ।**
**वायुर्नागश्च मुख्यश्च सोमो भल्लाट एव च ॥ ६० ॥**
**अर्गलाख्यो दित्यदिती कुबेरस्य दिशि स्थिताः ।**
**उक्तानामपि देवानां पदान्यापूर्य पञ्चभिः ॥ ६१ ॥**
**रजोभिस्तेष्वथैतेभ्यः पायसान्नैर्बलिं हरेत् ।**
**अयं वास्तुबलिः प्रोक्तः सर्वसम्पत्समृद्धिदः ॥ ६२ ॥**

पुनः पश्चिम दिशा में स्थित १. निर्ऋति, २. दौवारिक, ३. सुग्रीव, ४. वरुण, ५. पुष्पदन्त, ६. असुर, ७. शेष एवं ८. रोग—इन आठ देवताओं की पूजा करे । पुनः कुबेर (उत्तर) की दिशा में रहने वाले १. वायु, २. नाग, ३. मुख्य, ४. सोम, ५. भल्लाट, ६. अर्गला, ७. दिति एवं ८. अदिति—इन आठ देवताओं की पूजा करे । उक्त देवताओं के स्थान को पाँच रङ्गों से रङ्ग देवे । फिर इन्हें पायसान्न की बलि प्रदान करे । इस प्रकार की गई यह वास्तुबलि सर्व प्रकार की सम्पत्ति की अभिवृद्धि करती है ॥ ५९-६२ ॥

**सोमशम्भुस्तु—**

**मध्ये नवपदो ब्रह्मा शेषास्तु पदिकाः स्मृताः ।**
**षट्पदास्तु मरीच्याद्या दिक्षु पूर्वादिषु क्रमात् ।**
**अष्टौ कोणाधिपास्तत्र कोणार्द्धेष्वष्ट संस्थिताः ॥ ६३ ॥**

अब वास्तु के कोष्ठों के विषय में सोमशम्भु का मत कहते हैं—मध्य में नव कोष्ठ ब्रह्मदेव का है । शेष कोष्ठक पदिक के कहे जाते हैं; पूर्वादि दिशाओं में

क्रमशः छह कोष्ठ में मरीचि आदि का और चारों कोनों में दो-दो कोष्ठ के क्रम से आठ कोष्ठों में आठ कोणाधिप तथा कोणार्द्धों में आठ देवताओं की संस्थापना करनी चाहिये ॥ ६३ ॥

**अथ महाकपिलपञ्चरात्रोक्तवास्तुशरीरस्थदेवस्थितिः—**

**मस्तके संस्थितो रुद्रः कर्णयोस्तस्य संस्थितौ ।**
**पर्जन्यश्चादितिश्चैव मुखे चापः सुसंस्थितः ॥ ६४ ॥**
**आपवत्सः स्थितः कण्ठे जयन्तश्च दितिः पुनः ।**
**स्कन्धयो पञ्चबालाद्या महेन्द्राद्या भुजद्वये ॥ ६५ ॥**
**वक्षस्थौ रुद्रसावित्रौ दासस्तु सविता तथा ।**
**हस्तौ तु हृद्गतौ तस्य ब्रह्मा नाभौ व्यवस्थितः ॥ ६६ ॥**
**पृथ्वीधरो मरीचिश्च स्तनयोः कुक्षिगौ पुनः ।**
**विवस्वान् मित्रनामा च पादयोः पितरः स्थिताः ॥ ६७ ॥**
**पापाद्याश्चैव पूषाद्याः सप्तसप्तोरूजङ्घके ।**
**इन्द्रो मेढ्रे स्थितस्तस्य जयो वृषणसंस्थितः ॥ ६८ ॥**

**रुद्र ईशानः, दासो रुद्रजयः, पृथ्वीधरो महीधरः । मरीचिरार्यः । पितरो निर्ऋतिः, पापो रोगः, इन्द्रः शक्र इति ।**

महाकपिल पञ्चरात्र में वास्तु के शरीर पर स्थित देवताओं का स्थान बतलाते हैं—वास्तु के मस्तक पर रुद्र, दोनों कानों पर पर्जन्य अदिति, मुख पर आप, कण्ठ स्थान पर आपवत्स, पुनः दोनों कन्धों पर जयन्त दिति, पञ्चबालादि महेन्द्रादि दोनों भुजाओं पर, वक्षःस्थल पर रुद्र सावित्र, दोनों हाथों पर दास सविता, उसके हृदय स्थल से लेकर नाभिपर्यन्त स्थान पर ब्रह्मदेव पृथ्वीधर और मरीचि दोनों स्तनों पर, कुक्षि स्थान पर विवस्वान् मित्र, पाद स्थान पर पितृगण, पापादि तथा पूषादि सात-सात देवता ऊरु और जङ्घाओं पर, इन्द्र मेढ्र (लिङ्ग) स्थान पर और जय वृषण स्थान पर स्थित हैं ॥ ६४-६८ ॥

**यदुक्तम्—**

**ईशश्चेशानरुद्रोऽसौ तज्जयो रुद्रदासकः ।**
**मरीचिरार्यकः ख्यातः पिता स्याद्राक्षसाभिधः ॥ ६९ ॥**
**पापो रोग इति प्रोक्त इत्येवं कथितं बुधैः ।**

**भावार्थ**—रुद्र = ईशान, दास = रुद्रजय, पृथ्वीधर = महीधर, मरीचि = आर्य, पितर = निर्ऋति = पापादि = रोगादि, इन्द्र = शक्रा कहा भी है—

ईश ईशान रुद्र हैं । रुद्रजय = रुद्रदास हैं और मरीचि आर्य कहे गए हैं,

पिता = राक्षसाभिधः निर्ऋतिः, पाप = रोग—इस प्रकार बुद्धिमानों ने नाम का अर्थ किया है ॥ ६९-७० ॥

धातृवह्नीसमाश्रित्य कृत्त्वा चाधः पदद्वयम् ॥ ७० ॥
सावित्रमर्चयेत् तत्र पदे वासवसञ्ज्ञके ।
विधिसावित्रयोर्मध्ये सवितारं पदद्वये ॥ ७१ ॥
आश्रित्य पितृधातारौ कृत्त्वाऽधोऽधः पदद्वयम् ।
यजेदिन्द्रं महाभागं पदे लोकसुसञ्ज्ञके ॥ ७२ ॥
तथात्रेन्द्रजयः पूज्यो ब्रह्मशक्रसु मध्यगः ।
आश्रित्य वायुधातारौ कृत्त्वा चाधः पदद्वयम् ॥ ७३ ॥
तत्र देवं यजेद् रुद्रं पदे भुवनसञ्ज्ञके ।
तथेशवेधसोर्मध्ये तज्जयं च पदद्वये ॥ ७४ ॥
ऐशान्यामापकं कामपदत्रयसुसंस्थितम् ।
प्रदीपवेधसोर्मध्ये यजेद् वत्सं पदद्वये ॥ ७५ ॥ इति ।

ब्रह्मदेव से अग्निकोण के कोष्ठ में एक कर्ण रेखा खींचे । उसमें ऊपर के आधे कोण में सावित्र की और नीचे वाले कोष्ठ में सविता की पूजा करे । यह अग्निकोण में कहा गया । इसके बाद ब्रह्मा से नैर्ऋत्य कोष्ठ में रेखा खींचकर ऊपर के कोष्ठ में तथा नीचे के कोष्ठ में इन्द्र और इन्द्रजय की पूजा करे । फिर ब्रह्मा से वायव्य कोण के कोष्ठ में रेखा खींच कर रुद्रजय की पूजा करे । इसी प्रकार ईशान कोण में रेखा खींचकर ऊपर आप की और नीचे आपवत्स की पूजा करनी चाहिए ॥ ७०-७५ ॥

अथैतेषां बलिमन्त्राः महाकपिलपञ्चरात्रे, कुलप्रकाशतन्त्रे च—

सर्वमध्ये यजेत् सम्यग् ब्रह्माणं कमलासनम् ।
हेमाभं च चतुर्वक्त्रं वेदाध्ययनशालिनम् ॥ ७६ ॥
मण्डूकादि समारभ्य परतत्त्वान्तपूजनम् ।
पीठे विधाय तच्छक्तीः पूजयेदणिमादिकाः ।
पूर्वादिमध्यपर्यन्तं ब्रह्मणः पीठशक्तयः ॥ ७७ ॥

अब इनका बलिमन्त्र कहते हैं जैसा महाकपिलपञ्चरात्र में और कुलप्रकाश तन्त्र में कहा गया है—सबके मध्य में कमलासन पर विराजमान, सुवर्ण के समान देदीप्यमान, चार मुख वाले, अध्ययनशील ब्रह्मदेव की पूजा करनी चाहिये । उसके पहले मण्डूकादि से लेकर परतत्त्वान्त पीठ की रचना कर उस पीठ की पूजा करे । फिर पूर्वादि से लेकर मध्यपर्यन्त ब्रह्मदेव की पीठ की अणिमादि महाशक्तियों की पूजा करे ॥ ७६-७७ ॥

**आसां ध्यानं, तत्रैव—**

**सिन्धुरस्थाणिमा पूज्या पीतवर्णा चतुर्भुजा ।**
**वरवज्रधरा दक्षे वामेऽभयनिधानभृत् ॥ ७८ ॥**
**महिमां महिषारूढां पूजयेत् कज्जलप्रभाम् ।**
**दण्डाभयधरां वामे दक्षे शक्त्यक्षमालिनीम् ॥ ७९ ॥**

इनका ध्यान भी वहाँ पर इस प्रकार से बतलाया गया है—१. हाथी पर स्थित पीतवर्ण वाली चतुर्भुजा अणिमा की पूजा करनी चाहिए, जो अपने दाहिने हाथ में वज्र तथा बायें हाथ में अभय धारण किये हुये हैं । २. कज्जल के समान काली कान्ति वाली महिष पर आरूढ़ महिमा की पूजा करनी चाहिये, जो अपने बायें हाथ में दण्ड और अभय तथा दाहिने हाथ में शक्ति और अक्षमाला धारण की हुई हैं ॥ ७८-७९ ॥

**नक्रस्था लघिमा श्यामा पूजनीया चतुर्भुजा ।**
**नागपाशधरा दक्षे तद्वामेऽभयवारिजे ॥ ८० ॥**
**कनकादिनिभा पूज्या कूर्मस्था गरिमा तथा ।**
**गदावरधरा दक्षे वामेऽभयनिधानभृत् ॥ ८१ ॥**
**पूज्या प्रेतगता नीलविद्युत्पुञ्जनिभेशिता ।**
**वरखड्गधरा दक्षे वामे साभयकर्त्रिका ॥ ८२ ॥**
**पूज्या या वशिता धूम्रा मृगस्था सा चतुर्भुजा ।**
**सारविन्दध्वजा दक्षे वामे वरसरोजिनी ॥ ८३ ॥**
**छागलस्थातिरक्ताङ्गी स्यात् पूजायां प्रकामिका ।**
**शक्त्यक्षमालिनी दक्षे वामे सवरकुण्डिका ॥ ८४ ॥**
**पूजनीया वृषारूढा प्राप्तिस्तुहिनसन्निभा ।**
**शक्तिशूलकरा दक्षे वामे साभयवारिजा ॥ ८५ ॥**
**सर्वसिद्धिः पद्मरागप्रभा पूज्या चतुर्भुजा ।**
**साक्षमालारविन्दा च बीजपूरसरोजिनी ॥ ८६ ॥**
**पीठशक्तीः प्रपूज्यैवं मध्येऽनेनासनं दिशेत् ।**

३. नक्र (= मगरमच्छ) पर सवारी करने वाली श्याम वर्णा चतुर्भुजा **लघिमा** की पूजा करनी चाहिये, जो दाहिने हाथ में नागपाश और बायें हाथ में अभय और कमल धारण की हुई हैं । ४. कूर्म पर सवार कनक के समान देदीप्यमान **गरिमा** की पूजा करनी चाहिये, जो अपने दाहिने हाथ में गदा और वर तथा बायें हाथ में अभय और निधान धारण की हुई हैं । ५. प्रेत पर सवारी करने वाली नीले विद्युत्पुञ्ज के समान प्रकाशित **ईशिता** की पूजा करनी चाहिये, जो अपने दाहिने

हाथ में वर और खड्ग तथा बायें हाथ में अभय और कैंची धारण की हुई हैं । ६. मृग पर सवार धूम्र वर्ण वाली चतुर्भुजा **वशिता** की पूजा करनी चाहिये, जो अपने दाहिने हाथ में सारविन्द की ध्वजा तथा बायें हाथ में वरमुद्रा और कमलिनी धारण की हुई हैं । ७. छागल पर सवार अधिक अङ्ग वाली **प्रकामिका** का पूजन करना चाहिये, जो अपने दाहिने हाथ में शक्ति और अक्षमाला एवं बायें हाथ में वरमुद्रा तथा कुण्डिका धारण की हुई हैं । ८. बैल पर सवार हिम के समान स्वच्छ वर्ण वाली **प्राप्ति** की पूजा करनी चाहिये, जो अपने दाहिने हाथ में शक्ति और शूल तथा बायें हाथ में अभय एवं कमलिनी धारण की हुई हैं । पद्मराग के समान कान्तिमती चार भुजाओं वाली **सर्वसिद्धि** की पूजा करनी चाहिये, जो दाहिने हाथ में अक्षमाला और कमल तथा बायें हाथ में बीजपूर (बड़ा नीबू) और कमलिनी धारण की हुई हैं । इस प्रकार पीठशक्तियों की क्रमशः पूजा कर मध्य में ब्रह्मदेव को इस मन्त्र से आसन देवे ॥ ८०-८७ ॥

### आसनमन्त्रोद्धारः

**प्रणवं पूर्वमुच्चार्य सर्वज्ञानक्रियेति च ।**
**अव्यक्तकमलाशब्दात् सनाययोगशब्दतः ॥ ८७ ॥**
**पीठाय हृदयान्तोऽयं मन्त्रो द्वाविंशदर्णकः ।**
**दत्त्वासनं च ब्रह्माणं पूजयेन्मनुनाऽमुना ॥ ८८ ॥**

प्रणव का उच्चारण कर सर्वज्ञान क्रिया अव्यक्त कमला, फिर सनाय, फिर योगपीठाय नमः । आसनमन्त्र का स्वरूप—'ॐ सर्वज्ञानक्रियाव्यक्तकमलासनाय योगपीठाय नमः'—यह कुल बाइस अक्षर का मन्त्र है । इस प्रकार ब्रह्मदेव को आसन देकर इस मन्त्र से उनकी पूजा करे ॥ ८७-८८ ॥

**प्रणवं हृत् तथा ङेऽन्तो ब्रह्मा षष्ठाक्षरो मनुः ।**
**सम्पूज्य तत्र ब्रह्माणं ध्यायेद् देवान् समन्ततः ॥ ८९ ॥**

प्रणव (ॐ), हृत् (नमः), फिर चतुर्थ्यन्त ब्रह्म शब्द (ब्रह्मणे), इस प्रकार 'ॐ नमो ब्रह्मणे' यह छह अक्षरों का ब्रह्मदेव की पूजा का मन्त्र है । इस प्रकार ब्रह्मदेव की पूजा कर उनके चारों ओर स्थित देवताओं का ध्यान करे ॥ ८९ ॥

### उक्तदेवानां स्वरूपकथनम्

**उक्तानामत्र देवानां स्वरूपमभिधीयते ।**
**अक्षमालां स्रुचं दक्षे वामे दण्डकमण्डलुम् ॥ ९० ॥**
**दधानमष्टनयनं यजेन्मध्येऽम्बुजासनम् ।**
**सर्वे चतुर्भुजा देवा वास्तुदेहे व्यवस्थिताः ॥ ९१ ॥**

कृताञ्जलिपुटाः सर्वे खड्गखेटकपाणयः ।
ब्रह्माणं सन्निरीक्षन्ते तद्वक्त्राभिमुखाश्च ते ॥ ९२ ॥

अब ध्यान के लिये उन-उन देवताओं का स्वरूप कहते हैं । दाहिने हाथ में अक्षमाला और स्रुच, बायें हाथ में दण्ड कमण्डलु धारण किये हुए, अष्ट नेत्र, मध्य में कमल पर बैठे हुये ब्रह्मदेव का ध्यान करे । वास्तु के देह में रहने वाले सभी देवता चार भुजाओं वाले हैं । सभी अपने हाथ में खड्ग एवं खेटक धारण किये हुये तथा हाथ जोड़े हुये हैं । वे सभी ब्रह्मदेव के सामने खड़े होकर उनके मुख को देख रहे हैं ॥ ८९-९२ ॥

स्वस्वस्थाने स्थिताश्चैव साधारणमुदाहृतम् ।
मरीचिः श्वेतवर्णः स्याद् विवस्वान् रक्तवर्णकः ॥ ९३ ॥
शातकुम्भसमो मित्रः कृष्णवर्णस्तु भूधरः ।
सविता नीलवर्णाभः सावित्रो धूमविग्रहः ॥ ९४ ॥

सभी अपने-अपने स्थान में स्थित है हमने यह उनका साधारण स्वरूप कहा (अब विशेष स्वरूप कहता हूँ) मरीचि का वर्ण श्वेत, विवस्वान् रक्त वर्ण के, मित्र सुवर्ण वर्ण के, भूधर काले वर्ण के, सविता नीलवर्ण की आभा वाले और सावित्र धूम्र के समान शरीर वाले हैं ॥ ९३-९४ ॥

इन्द्रश्चारुणवर्णाभः शुक्लश्चेन्द्रजयस्तथा ।
रुद्रः प्रवालसदृशः पीतो रुद्रजयस्तथा ॥ ९५ ॥
आपो गोक्षीरधवल आप वत्सो जपाद्युतिः ।
ईशानः क्षीरधवलः पर्जन्योऽञ्जनसन्निभः ॥ ९६ ॥
जयन्तोऽञ्जनसङ्काशो माहेन्द्रश्चामलद्युतिः ।
आदित्यो रक्तवर्णः स्यात् सत्यकश्चित्रवर्णकः ॥ ९७ ॥
वृषो बन्धूकपुष्पाभः कुन्दाभश्चान्तरिक्षकः ।
उद्यद्दिनकराभोऽग्निः पूषा रक्ताब्जसन्निभः ।
वितथश्चेन्द्रचापाभो विद्युद्वर्णो गृहक्षतः ॥ ९८ ॥
यमश्चाञ्जनसङ्काशो गन्धर्वः पद्मरागवत् ।
भृङ्गराजस्तु भृङ्गाभो मृगो जीमूतसन्निभः ॥ ९९ ॥
निर्ऋतिः पावकाभश्च पीतो दौवारिकः स्मृतः ।
सुग्रीवो नीलकण्ठाभश्चन्द्राभः पुष्पदन्तकः ॥ १०० ॥
वरुणः स्फटिकाभाङ्गो भृङ्गाभश्चासुरो मतः ।
शोषश्चोत्पलसङ्काशः पापयक्ष्मेन्द्रनीलवत् ॥ १०१ ॥
वायुः कृष्णाभ्रवर्णः स्यान्नागः शङ्खेन्दुसन्निभः ।

**मुक्तो मौक्तिकसङ्काशो भल्लाटः श्वेतपद्मवत् ॥ १०२ ॥**
**सोमः स्फटिकसङ्काशोऽर्गलो रक्तोत्पलद्युतिः ।**
**दितिः कुन्देन्दुधवला कपिला चादितिः स्मृता ॥ १०३ ॥**
**चरकी शङ्खसदृशी विदारी पावकद्युतिः ।**
**पूतना हिमसङ्काशा मेघाभा पिलपिच्छिका ॥ १०४ ॥**
**खड्गं च पानपात्रं च क्षुरिकां कर्तरी तथा ।**
**दधाना भीमरूपास्ता राक्षस्यः परिकीर्तिताः ॥ १०५ ॥**

इन्द्र अरुण वर्ण के, इन्द्रजय शुक्ल वर्ण के, रुद्र मूँगे के समान वर्ण वाले, रुद्रजय पीत वर्ण के, आप गाय के दूध के समान श्वेत वर्ण वाले, आपवत्स जपापुष्प के समान वर्ण वाले, ईशान दूध के समान धवल वर्ण वाले, पर्जन्य अञ्जन के समान काले वर्ण के, जयन्त भी अञ्जन के समान काले, माहेन्द्र अत्यन्त स्वच्छ कान्ति वाले, आदित्य रक्तवर्ण के, सत्यक चितकबरे वर्ण के, वृष वन्धूक पुष्प के समान वर्ण वाले, अन्तरिक्ष कुन्द के समान वर्ण वाले, अग्नि उदीयमान सूर्य के समान वर्ण वाले, पूषा लाल कमल के समान रक्त वर्ण के, वितथ इन्द्र धनुष के समान, गृहक्षत विद्युद्वर्ण के समान, यमराज अञ्जन के समान, गन्धर्व पद्मराग के समान वर्ण वाले, भृङ्गराज भौंरे के समान, मृग जीमूत के समान, निर्ऋति अग्नि के समान, दौवारिक पीतवर्ण के, सुग्रीव नीलकण्ठ के समान, पुष्पदन्त चन्द्रमा के समान, वरुण स्फटिकमणि के समान, असुर भौंरे के समान, शेष नीलकमल के समान, पापयक्ष्मा इन्द्रनील के समान, वायु काले बादल के समान, नाग शङ्ख और चन्द्रमा के समान, मुक्त मोती के समान, भल्लाट श्वेतक मल के समान, सोम स्फटिकमणि के समान, अर्गल रक्तवर्ण के कमल के समान, दिति कुन्द इन्दु के समान धवल वर्ण की, अदिति कपिला वर्ण की, चरकी शङ्ख के समान, विदारी अग्निवर्ण की, पूतना हिम के समान और पिलपिच्छिका मेघ के समान वर्ण वाली हैं। इनमें जो राक्षसियाँ हैं वे खड्ग, पानपात्र, क्षुरिका एवं कैंची धारण की हुई हैं और सभी भयानक रूपों वाली कही गयी हैं ॥ ९५-१०५ ॥

**सिता रक्ताश्च पीताश्च कृष्णाः स्कन्दादिका ग्रहाः ।**
**वज्रं शक्तिं च खड्गं च पाशं च विकृताननाः ॥ १०६ ॥**

सित, रक्त, पीत एवं कृष्ण वर्ण वाले स्कन्दादि ग्रह हैं । सभी वज्र, शक्ति, खड्ग और पाश धारण किये हुये हैं । इनका मुख अत्यन्त भयानक है ॥ १०६ ॥

**दधानाः भीषणाः प्रोक्ता ग्रहा स्कन्दादिकाश्च ते ।**
**एतेषां बलिमन्त्रांश्च क्रमाद् वक्ष्यामि साम्प्रतम् ॥ १०७ ॥**

इस प्रकार ये स्कन्दादि ग्रह अत्यन्त भीषण कहे गये हैं। अब इनको दिये जाने वाले बलि तथा मन्त्रों को कहता हूँ ॥ १०७ ॥

**पायसोदनलाजैश्च युक्तं धूपैः प्रसूनकैः ।**
**अक्षतास्तिलसंयुक्तं माषभक्तादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं ब्रह्मन्! वास्तुदोषं प्रणाशय ॥ १०८ ॥**

बलि मन्त्र का अर्थ—पायस, ओदन एवं लाजा से मिश्रित, अक्षत, तिल से संयुक्त, माष भक्त, सुसुशोभित पुष्प धूप के साथ; हे ब्रह्मन्! इस बलि को ग्रहण कीजिये और वास्तुदोष को शान्त कीजिये ॥ १०८ ॥

**गन्धादिशर्करापूपं पायसोपरि संस्थितम् ।**
**आर्यकाख्य गृहाणेमं सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १०९ ॥**

पायस के ऊपर संस्थापित गन्धादि, शर्करा एवं अपूप से युक्त इस बलि को; हे आर्यक! (मरीचि) ग्रहण कीजिये और समस्त दोषों को नष्ट कीजिये ॥ १०९ ॥

**चन्दनाद्यर्चितं नाथ कर्पूरागरुमण्डितम् ।**
**विवस्वन्! वै गृहाणेमं सर्वं दोषं प्रणाशय ॥ ११० ॥**

चन्दनादि पूजित कर्पूर एवं अगरु से मण्डित इस बलि को; हे विवस्वन्! हे नाथ! ग्रहण कीजिये और वास्तु के सारे दोषों को नष्ट कीजिये ॥ ११० ॥

**सगुडं पायसं नाथ पुष्पादिसुसमन्वितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं मित्र! शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ १११ ॥**

हे नाथ! गुड के सहित पायस एवं पुष्पादि से समन्वित और हृदय को बल देने वाले इस बलि को; हे मित्र! आप ग्रहण कीजिये और मुझको शान्ति प्रदान कीजिये ॥ १११ ॥

**माषोदनं च मांसं च गन्धादिक्षीरसंयुतम् ।**
**गृहाणेमं महीभृत्! त्वं सर्वदोषं प्रणाशय ॥ ११२ ॥**

उरद, भात, मांस, गन्धादि एवं क्षीर समन्वित इस बलि को; हे महीधर! आप ग्रहण कीजिये और समस्त वास्तु दोषों को नष्ट कीजिये ॥ ११२ ॥

**एवमन्तर्बलिं दत्त्वा चान्येषां बलिमादिशेत् ।**
**ईशादि दक्षिणावर्तो बलिः सामान्यभाषितम् ॥ ११३ ॥**

इस प्रकार भीतर के देवताओं को बलि प्रदान करने के पश्चात् अन्य देवताओं को बलि देवे। ईशानकोण से लेकर दक्षिणावर्त्त बलि तक यह तो सामान्य नियम बतलाया गया है ॥ ११३ ॥

**वास्तूनामपि सर्वेषां विशेषः पदनिर्णयः ।**
**ईशानादिचतुष्कोणसंस्थितान् पूजयेद् बुधः ॥ ११४ ॥**

किन्तु वास्तु देवताओं के लिये विशेष रूप से उनके कोष्ठों में बलि देवे । बुद्धिमान् ईशानादि चतुष्कोणों में संस्थित देवताओं की पूजा करे ॥ ११४ ॥

**क्षीरं खण्डसमायुक्तं पुष्पादि च सुशोभितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यमाप! शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ ११५ ॥**

खाँड़ से संयुक्त क्षीर एवं पुष्पादि से सुशोभित, हृदय को बल देने वाली इस बलि को; हे आप! ग्रहण कीजिए और मुझे शान्ति प्रदान कीजिए ॥ ११५ ॥

**दध्नोदं गुडसंमिश्रं गन्धादि च सुमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं वत्स! विघ्नमत्र प्रणाशय ॥ ११६ ॥**

गुड़ मिश्रित दही युक्त भात गन्धादि से मण्डित इस बलि को, हे वत्स! आप ग्रहण कीजिए और मेरे विघ्नों का नाश कीजिए ॥ ११६ ॥

**पुष्पादिकुशपानीयं कर्पूरागरुवासितम् ।**
**सावित्रं! वै गृहाणेमं शान्तिमत्र प्रयच्छ मे ॥ ११७ ॥**

पुष्प, कुशा एवं पानी, जो कर्पूर और अगरु से वासित है, सावित्र देवताक है, हे सावित्र! आप उसे ग्रहण कीजिये और मुझे शान्ति प्रदान कीजिये ॥ ११७॥

**षष्टिकं सगुडं नाथ रक्तगन्धादिशोभितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं सूर्य! विघ्नमत्र प्रणाशय ॥ ११८ ॥**

हे नाथ! गुड़ सहित साठी चावल का भात, रक्त गन्धादि से समन्वित इस बलि को; हे सूर्य! आप ग्रहण कीजिये और मेरे विघ्नों का नाश कीजिये ॥११८॥

**शीतमन्नं तथा पुष्पं कुंकुमादिसमन्वितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं शक्रदेव! नमोऽस्तु ते ॥ ११९ ॥**
**ओदनं घृतसंयुक्तं गन्धवस्त्रादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं इन्द्रजय! नमोऽस्तु ते ॥ १२० ॥**

यह शीत अन्न कुङ्कुमादि समन्वित पुष्प, हृदय के लिये रुचिकारक, सुस्वादु इस बलि को; हे शक्रदेव! आप ग्रहण कीजिये और मुझे शान्ति प्रदान कीजिये । घृत संयुक्त ओदन, गन्ध वस्त्रादि से मण्डित रुचिपूर्ण इस बलि को; हे इन्द्रजय! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ ११९-१२० ॥

**पक्वापक्वमिदं मांसं वस्त्रपुष्पादिसंयुतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं रुद्रदेव! नमाम्यहम् ॥ १२१ ॥**

पक्व, अपक्व दोनों प्रकार का मांस जो वस्त्रपुष्पादि से समन्वित है उसे; हे रुद्रदेव! आप ग्रहण कीजिये। हम आपको नमस्कार करते हैं ॥ १२१ ॥

**हृन्मासं सघृतं पक्वं गन्धपुष्पादिसंयुतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं रुद्रजय! स्वस्ति प्रयच्छ मे ॥ १२२ ॥**

गन्धपुष्पादि से संयुक्त, सघृत, पका हुआ यह हृदय का मांस; हे रुद्रजय! बलि के रूप में ग्रहण कीजिये और मेरा कल्याण कीजिये ॥ १२२ ॥

**रक्तपुष्पं समांसं वै रक्तवस्त्रादिसंयुतम् ।**
**विदारि! वै गृहाणेमं रक्षोविघ्नं विनाशय ॥ १२३ ॥**

मांस युक्त यह रक्तपुष्प, जो रक्त वस्त्रादि से संयुक्त है, हे विदारि! इसे ग्रहण करें और राक्षसों से होने वाले विघ्नों को नाश करें ॥ १२३ ॥

**पित्तं रक्तास्थिसंयुक्तं रक्तगन्धादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं पापे! रक्षोविघ्नं विनाशय ॥ १२४ ॥**

रक्त वर्ण की अस्थि से संयुक्त पित्त, जो को रक्त गन्धादि से मण्डित है इस बलि को; हे पापे! आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों से उत्पन्न होने वाले विघ्नों को नष्ट कीजिए ॥ १२४ ॥

**सघृतं मांसभक्तं च वस्त्रगन्धाद्यलंकृतम् ।**
**बलिं गृहाण शर्वेमं! रक्षोविघ्नं प्रशामय ॥ १२५ ॥**

सघृत मांस भक्त, वस्त्र गन्धादि से अलङ्कृत इस बलि को; हे शर्व! आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों के विघ्नों को नष्ट कीजिए ॥ १२५ ॥

**मांसपुष्पादिसंयुक्तं माषभक्तोपरि स्थितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं स्कन्द! रक्षोविघ्नं प्रशामय ॥ १२६ ॥**

माष और भात पर रखे हुये मांस पुष्पादि संयुक्त इस बलि को; हे स्कन्द! आप ग्रहण कीजिए और राक्षसजन्य विघ्नों को विनष्ट कीजिए ॥ १२६ ॥

**स्वमांसं पिष्टकैर्युक्तं पक्वं मांसोदनान्वितम् ।**
**अर्यमन्! वै गृहाणेमं रक्षोविघ्नं प्रशामय ॥ १२७ ॥**
**रक्तमांसौदनं मत्स्यं गन्धधूपसमन्वितम् ।**
**जृम्भक! त्वं गृहाणेमं रक्षोविघ्नं प्रशामय ॥ १२८ ॥**

पिष्ट से संयुक्त स्वमांस जो पके हुये मांस और ओदन से युक्त है; हे अर्यमन्! उसे आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों से उत्पन्न होने वाले विघ्नों को नष्ट कीजिए। रक्त, मांस, ओदन युक्त मत्स्य जो कि गन्धपुष्प से समन्वित है उसे; हे जृम्भक!

आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों के द्वारा उत्पन्न होने वाले विघ्नों को शान्त कीजिए ॥ १२७-१२८ ॥

**छागकर्णान्वितं मांसं वस्त्रगन्धादिसंयुतम् ।**
**पिलपिच्छि! गृहाणेमं रक्षोविघ्नं प्रणाशय ॥ १२९ ॥**

छाग के कान का मांस जो गन्ध वस्त्रादि से संयुक्त है, हे पिलिपिच्छ! उसे आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों द्वारा किये गये उपद्रव को नष्ट कीजिए ॥ १२९॥

**घृतेन साधितं मांसं वस्त्रगन्धादिसंयुतम् ।**
**चरकि! त्वं गृहाणेमं रक्षोविघ्नं प्रणाशय ॥ १३० ॥**

घृत में पकाया हुआ वस्त्रादि तथा गन्ध से संयुक्त इस बलि को; हे चरकि! आप ग्रहण कीजिए और राक्षसों के द्वारा उत्पन्न विघ्नों का नाश कीजिए ॥१३०॥

**संघृतं चाक्षतान्नं च वस्त्रगन्धाद्यलंकृतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं त्वीश! वास्तुदोषापहारकम् ॥ १३१ ॥**

घृत युक्त, अक्षत सहित अन्न जो वस्त्र गन्धादि से अलङ्कृत है; हे ईश! वास्तुदोषों को अपहरण करने वाले इस बलि को ग्रहण कीजिए ॥ १३१ ॥

**उत्पलं पायसैर्युक्तं वस्त्रादिकसमन्वितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं मेघराज! नमोऽस्तु ते ॥ १३२ ॥**

पायस से युक्त उत्पल (नीला कमल) जो वस्त्रादि से समन्वित है ऐसे रुचि कारक बलि को; हे मेघराज! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥१३२॥

**पञ्चहस्तं सुपीतं च ध्वजं भक्तादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं जिष्णुसुत! नमोऽस्तु ते ॥ १३३ ॥**

पाँच हाथ लम्बा पीत वर्ण का ध्वज जो भक्तादि से विमण्डित है उस परम मनोहर बलि को; हे जिष्णुसुत! ग्रहण कीजिए । आपको नमस्कार है ॥ १३३ ॥

**ओदनं घृतसम्पूर्णं पञ्चरत्नादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं देव देवराज! नमोऽस्तु ते ॥ १३४ ॥**

घृत पूर्ण ओदन जो पञ्चरत्न मण्डित है, हे देवराज! इस बलि को ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १३४ ॥

**रक्तपुष्पयुतं भक्तं रक्तगन्धादिभिर्युतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं भास्कर! त्वं नमोऽस्तु ते ॥ १३५ ॥**
**वितानं धूम्रवर्णाभं गन्धादिकसुशोभितम् ।**

**रक्तयुक्तं गृहाणेमं बलिं सत्य! नमोऽस्तु ते ॥ १३६ ॥**

रक्त पुष्प से मिश्रित भात जो रक्त गन्ध से समन्वित है इस मनोहर हृदय को रुचिकर बलि को; हे भास्कर! ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है । धूम्र वर्ण का यह वितान, जो गन्धादिक से सुशोभित है और रक्त युक्त है उस बलि को; हे सत्य! आप ग्रहण कीजिए । आपको नमस्कार है ॥ १३५-१३६ ॥

**इदं तु मांसभक्तं वै वस्त्रगन्धादिपूजितम् ।**
**गृहाणेमं वृष! बलिं वास्तुदोषं प्रणाशय ॥ १३७ ॥**

यह मांस भात जो वस्त्रगन्धादि से पूजित है इस बलि को; हे वृष! ग्रहण कीजिये और वास्तुदोष को विनष्ट कीजिये ॥ १३७ ॥

**इदं तु शाकुनं मांसं नैवेद्यादिसुसंयुतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं व्योमशान्तिं प्रयच्छ मे ॥ १३८ ॥**

यह पक्षि का मांस जो नैवेद्यादि से संयुक्त है, जो अत्यन्त रुचिकारक भी है, हे व्योम! आप इसे ग्रहण कीजिये और मुझे शान्ति प्रदान कीजिये ॥ १३८ ॥

**सुवर्णपिष्टकं चाऽथ वस्त्रगन्धादिभिर्युतम् ।**
**घृतान्वितं गृहाणेमं सप्तजिह्व! नमोऽस्तु ते ॥ १३९ ॥**

वस्त्र गन्धादि से विभूषित उत्तम वर्णो वाला घृत से संयुक्त पिष्टक की बलि; हे सप्तजिह्व! आप ग्रहण कीजिये । आप को नमस्कार है ॥ १३९ ॥

**क्षीरं लाजासमायुक्तं रक्तपुष्पादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं पूषदेव! नमोऽस्तु ते ॥ १४० ॥**

लावा मिश्रित दूध जो रक्तवर्ण के पुष्पों से सुशोभित है और रुचिकारक भी है; हे पूषदेव! इस बलि को आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १४०॥

**दधिगन्धादिभिर्युक्तं पीतपुष्पसमन्वितम् ।**
**बलिं वितथ! गृह्णेमं विघ्नमत्र प्रशामय ॥ १४१ ॥**

दीपगन्धादि से संयुक्त पीत पुष्प मिश्रित इस बलि को; हे वितथ! आप ग्रहण कीजिये और इस वास्तु में होने वाले विघ्न को विनष्ट कीजिये ॥ १४१ ॥

**भक्तं मधुप्लुतं चैणं रक्तवस्त्रादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं यमदेव! नमोऽस्तु ते॥ १४२ ॥**

मधु में डुबोये गये भात, ऐण मृग का मांस एवं रक्त वस्त्रादि से विभूषित इस बलि को; हे यमदेव! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १४२ ॥

**पक्वमांसौदनं चैव नीलवस्त्रादिमण्डितम् ।**
**प्रीतिङ्करं गृहाणेमं गृहरक्ष! नमोऽस्तु ते ॥ १४३ ॥**

पका हुआ मांस ओदन जो नीलवस्त्रादि से मण्डित और प्रसन्नता उत्पन्न करने वाला है । हे गृहरक्ष! इसे ग्रहण कीजिये आपको नमस्कार है ॥ १४३ ॥

**नानागन्धसमायुक्तं रक्तपुष्पादिभिर्युतम् ।**
**बलिं गृहाण गन्धर्व! सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १४४ ॥**

नाना गन्धों से संयुक्त रक्तवर्ण के पुष्पों से सुशोभित इस बलि को; हे गन्धर्व! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १४४ ॥

**इमां तु शाकुनीं जिह्वां माषभक्तोपरिस्थिताम् ।**
**गृहाणेमं बलिं भृङ्गराज! शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ १४५ ॥**

यह मांस और भात पर रखी हुई पक्षी की जिह्वा की बलि, हे भृङ्गराज! आप ग्रहण कीजिये और मुझे शान्ति प्रदान कीजिये ॥ १४५ ॥

**एवं घृततिलोपेतं गन्धपुष्पादिसंयुतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं मृगदेव! नमोऽस्तु ते ॥ १४६ ॥**

घृत तैल से युक्त, गन्ध पुष्पादि से संयुक्त, अत्यन्त रुचिकारक बलि, हे मृगदेव! आप ग्रहण कीजिये ! आपको नमस्कार है ॥ १४६ ॥

**शर्कराखण्डसंयुक्तं वस्त्रगन्धादिमण्डितम् ।**
**प्रीतो बलिं गृहाणेमं रक्षोराज! नमोऽस्तु ते ॥ १४७ ॥**

शर्करा और खाँड से संयुक्त, वस्त्रगन्धादि मण्डित बलि को; हे रक्षोराज! आप प्रसन्नतापूर्वक ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १४७ ॥

**चन्दनागरुकाष्ठं च गन्धपुष्पादिभिर्युतम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं दौवारिक! नमोऽस्तु ते ॥ १४८ ॥**

चन्दन, अगरु और काष्ठ गन्ध एवं पुष्पादि से भूषित तथा रुचिकारक बलि; हे दौवारिक! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १४८ ॥

**इदं सुपायसं नाथ गन्धपुष्पादिमण्डितम् ।**
**सुग्रीव! वै गृहाणेमं बलिं शान्तिं प्रयच्छ मे ॥ १४९ ॥**

हे नाथ! यह सुन्दर पकाया हुआ पायस (=खीर) है और गन्ध पुष्पादि से मण्डित है । हे सुग्रीव! इस बलि को आप ग्रहण कीजिये और मुझे शान्ति प्रदान कीजिये ॥ १४९ ॥

**यवाग्राणि च गोदुग्धं भक्तोपरि सुरोपितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं जलराज! नमोऽस्तु ते ॥ १५० ॥**

यव का अग्रभाग, गो दुग्ध, भात के ऊपर स्थापित किया गया है । इस रुचिकारक बलि को, हे वरुणदेव! ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १५०॥

**माषयुक्तं कुशस्तम्बं घृतगन्धादिसंयुतम् ।**
**पुष्पदन्त! गृहाणेमं सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १५१ ॥**

माष से युक्त, कुश समूह घृतगन्धादि से संयुक्त यह बलि; हे पुष्पदन्त! आप ग्रहण कीजिये और वास्तुदोष को दूर कीजिये ॥ १५१ ॥

**मधुना साधितं पिष्टं गन्धाद्यैरुपशोभितम् ।**
**बलिं गृहाणासुरेमं सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १५२ ॥**

मधु से मिश्रित पिष्ट गन्धादि से सुशोभित इस बलि को; हे असुर! आप ग्रहण कीजिये और सारे दोषों को दूर कीजिये ॥ १५२ ॥

**घृतं चान्नसमायुक्तं कर्पूरादिसमन्वितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं शेष! सर्वशान्तिं प्रयच्छ मे ॥ १५३ ॥**

अन्न मिश्रित घृत एवं कर्पूरादि से समन्वित इस बलि को; हे शेष! आप ग्रहण कीजिये और मुझे सब प्रकार की शान्ति प्रदान कीजिये ॥ १५३ ॥

**यवजं तण्डुलं नाथ गन्धपुष्पादिशोभितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं रोग! सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १५४ ॥**

यव से बना हुआ और तण्डुल गन्ध पुष्पादि से शोभित इस बलि को; हे रोग! आप ग्रहण कीजिए और वास्तु के सारे दोषों को नष्ट कीजिये ॥ १५४ ॥

**सघृतं मण्डकं चेदमन्नाद्यैरुपशोभितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं मृगवाह! नमोऽस्तु ते ॥ १५५ ॥**

घृत सहित यह मण्डक जो अन्नादि द्वारा शोभित है इस रुचिकारक बलि को; हे मृगवाह! आप ग्रहण कीजिये । आपको नमस्कार है ॥ १५५ ॥

**इदं च कृसरं चान्नं पुष्पगन्धादिमण्डितम् ।**
**पातालेश! गृहाणेमं विघ्नमत्र प्रशाम्यतु ॥ १५६ ॥**

यह कृसर (तिल, मूँग मिश्रित अन्न) अन्न, पुष्प गन्धादि मण्डित बलि को; हे पातालेश! आप ग्रहण कीजिये, जिससे वास्तुदोष शान्त हो जावे ॥ १५६ ॥

**नारिकेलोदकं भक्तं पीतवस्त्रादिसंयुतम् ।**

**गृहाणेमं बलिं मुख्य! वास्तुदोषं प्रणाशय ॥ १५७ ॥**

नारिकेल में रहने वाला जल, भात जो पीत वस्त्रादि से संयुत है; हे मुख्य! इस बलि को आप ग्रहण कीजिये और वास्तुदोष विनष्ट कीजिये ॥ १५७ ॥

**पायसं मधुना मिश्रं नानापूजोपशोभितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं सोम! सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १५८ ॥**

मधु मिश्रित पायस, नाना पूजा से सुशोभित इस बलि को; हे सोम! आप ग्रहण कीजिये और सारे दोषों को नष्ट कीजिये ॥ १५८ ॥

**ओदनं घृतसंमिश्रं गन्धपुष्पसमन्वितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं भल्लाट! त्वं नमोऽस्तु ते ॥ १५९ ॥**

घृत मिश्रित ओदन जो गन्धपुष्प समन्वित है इस रुचिकर बलि को; हे भल्लाट! आप ग्रहण कीजिए। आपको नमस्कार ॥ १५९ ॥

**माषान्नं तु घृताभ्यक्तं पुष्पगन्धादिमण्डितम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यमर्गलाख्य नमोऽस्तु ते ॥ १६० ॥**

माषान्न जिसमें घृत का लेप किया गया है और जो पुष्प गन्धादि से मण्डित है। इस रुचिकारक बलि को; हे अर्गल! आप कृपया ग्रहण कीजिए। आपको नमस्कार है ॥ १६० ॥

**क्षीरखण्डसमायुक्तं नानापुष्पोपशोभितम् ।**
**दैत्यमातर्गृहाणेमं सर्वदोषं प्रणाशय ॥ १६१ ॥**

दूध और खाँड से मिला हुआ, नाना पुष्पों से शोभित इस बलि को; हे दैत्यमाताादिति! ग्रहण कीजिए और वास्तु के सारे दोषों को नाश कीजिए ॥१६१॥

**पोलिकां मधुसंमिश्रां वस्त्रगन्धादिसंयुताम् ।**
**गृहाणेमं बलिं हृद्यं देवमातर्नमोऽस्तु ते ॥ १६२ ॥**

मधु मिश्रित पोलिका (गोझिया) जो वस्त्र गन्धादि से संयुक्त है और रुचिकारक भी है; हे देवमाता अदिति! इसे ग्रहण कीजिए। आपको नमस्कार है ॥ १६२ ॥

**स्वर्गपातालमर्त्येषु ये देवा वास्तुसम्भवाः ।**
**गृह्णन्त्वमुं बलिं हृद्यं तुष्टा यान्तु स्वमन्दिरम् ॥ १६३ ॥**

स्वर्ग, पाताल एवं मृत्युलोक में रहने वाले जितने भी वास्तु देवता हैं वे सभी इस रुचिकारक बलि को ग्रहण करें और प्रसन्न होकर अपने-अपने घरों को चले जावें ॥ १६३ ॥

**मातरो भूतवेताला ये चान्ये बलिकाङ्क्षिणः ।**
**विष्णोः पारिषदा ये च तेऽपि गृह्णन्त्विमं बलिम् ॥ १६४ ॥**

मातृकायें, भूत एवं वेतालगण और जो-जो बलि चाहने वाले हैं, जो विष्णु के पारिषद हैं, वे सभी मेरी इस बलि को ग्रहण करें ॥ १६४ ॥

**पितृभ्यः क्षेत्रपालेभ्यो बलिं दत्त्वा प्रकामतः ।**
**अभावादुक्तमार्गस्य कुशपुष्पादिभिर्यजेत् ।**
**प्रणवाद्या इमे मन्त्राः बलिदाने समीरिताः ॥ १६५ ॥**

इसी प्रकार यजमान पितरों एवं क्षेत्रपालों को यथेष्ट बलि प्रदान करे । यदि पूर्वोक्त रीति से वास्तुबलि करने में असमर्थ हो, तब साधक कुशा और पुष्पों से बलि देवे । बलिदान में नाम के आदि में प्रणव लगावे और नाम में चतुर्थी विभक्ति लगावे ॥ १६५ ॥

**दिशां बलिरपि विधेयस्तच्च प्रयोगसारे—**

**वास्तुशेषक्रियाभूतः सर्वरक्षाविभूतिकृत् ।**
**भूतप्रीतिप्रदाश्चास्मिन् दिशां बलिरुदीर्यते ॥ १६६ ॥**

दिशाओं में बलि देवे, जैसा कि प्रयोगसार में कहा है—वास्तु शेष की क्रिया का अङ्गभूत सभी प्रकार की रक्षा एवं विभूति प्रदान करने वाली और भूत-पिशाचों को प्रसन्न करने वाली अब दिशाओं की बलि कहता हूँ ॥ १६६ ॥

**दिक्पालपरिषत् सर्वभूतानुद्दिश्य नामभिः ।**
**पूजा विसर्जनान्ते यत्स विज्ञेयो दिशां बलिः ॥ १६७ ॥**

दिक्पालों के परिषद् में रहने वाले सभी भूतों के उद्देश्य से नाम द्वारा पूजा करे । फिर विसर्जन के बाद दिशाओं को बलि प्रदान करे ॥ १६७ ॥

**दध्यम्बुरजनीपुष्पलाजसक्तुतिलान्धसा ।**
**द्रव्येण वितरेद् दिक्षु बलिं दिक्क्रमयोगतः ॥ १६८ ॥**

दही, जल, हरिद्रा, पुष्प, लावा, सत्तू, तिल एवं भात—इन द्रव्यों से दिशाओं में तत्तद्दिशाओं का नाम लेकर बलि प्रदान करना चाहिये ॥ १६८ ॥

**सुराणां तेजसां चैव प्रेतानां रक्षसामपि ।**
**तथा जलानां प्राणानां नक्षत्राणां च यत्पुनः ॥ १६९ ॥**
**विद्यानामधिपानां च तान् यथोक्तबलीन् हरेत् ।**
**सवाहनपदं प्रोक्तं परिवाराय शक्तये ॥ १७० ॥**
**तत्पार्षदेभ्यश्च ततः सर्वेभ्य इति संयुतम् ।**

**भूतेभ्यश्च क्रमाद् भूयः प्रादक्षिण्यात् क्षिपेद् बलिम् ॥ १७१ ॥**

देवताओं को सूर्य, चन्द्र, अग्नि आदि तैजसों को, प्रेतों एवं राक्षसों को, फिर जल, प्राण, नक्षत्रों को, विद्याओं को, विद्याधिपतियों को यथोक्त रूप से बलि देवे। सवाहनः, फिर परिवाराय, फिर शक्तये, फिर तत्पार्षदेभ्यः सर्वेभ्यः से युक्त भूतेभ्यः इस क्रम से प्रदक्षिण क्रम से बलिदान स्थापित करे ॥ १६९-१७१ ॥

**द्विषत्पिशाचवेतालरक्षोरक्षामयार्त्तिहा ।**
**दिशाम्बलिर्विशेषेण सर्वसम्पत्समृद्धिदः ॥ १७२ ॥**

द्वेष करने वाले पिशाच, वेताल एवं राक्षस बलि प्रदान करने से रक्षा करने लगते हैं और आर्त्ति का हरण करते हैं। विशेषकर दिशाओं में दी जाने वाली बलि सब प्रकार की सम्पत्ति प्रदान करती है ॥ १७२ ॥

**वास्तौ गृहप्ररोहे भूतद्रोहे गृहप्रवेशे च ।**
**वितते च शान्तिहोमे दिशां बलिः सिद्धये प्रयोक्तव्यः ॥ १७३ ॥**

(विमर्श—बलि का स्वरूप इस प्रकार है—सवाहनाय सपरिवाराय सशक्त में तत्पार्षदेभ्यः सर्वेभ्यः भूतेभ्य इदं दधि, जल, हरिद्रा, पुष्प, लाजा, सक्तु तिलौदनानां बलि समर्पयामि।) वास्तु पूजन में, गृहारम्भ, गृह प्रवेश में, भूत द्रोह में, यज्ञ में एवं शान्ति होम में दिशाओं की बलि सिद्धि प्रदान करती है अतः मन्त्रज्ञ इसका प्रयोग करे ॥ १७३ ॥

**एवं वास्तुबलिं दत्त्वा वास्तुज्ञानविशारदः ।**
**तत्र भूमिं परीक्षेत खननप्लावनादिभिः ॥ १७४ ॥**

वास्तुज्ञान विशारद इस प्रकार वास्तु बलिदान कर के खनन एवं प्लावन के द्वारा भूमि की परीक्षा करें ॥ १७४ ॥

**तथा शारदायाम्—**

**नक्षत्रवारराशीनामनुकूले शुभेऽहनि ।**
**पुण्याहं वाचयित्वा तु मण्डपं रचयेत् शुभम् ॥ १७५ ॥**

**शल्यज्ञानं भूमिशोधनमपि वास्तुशास्त्रे प्रसिद्धं तत एव ज्ञेयम्। तन्मण्डपं त्रिविधम्।**

शारदातिलक में भी बतलाया गया है—जिस दिन नक्षत्र, वार एवं राशि अनुकूल हो, माङ्गलिक समय हो, उस दिन ब्राह्मणों से पुण्याहवाचन कराकर मण्डप रचना (= गृह निर्माण) प्रारम्भ करे ॥ १७५ ॥

शल्यज्ञान एवं भूमिशोधन भी वास्तुशास्त्र में प्रसिद्ध है। अतः यह कार्य वास्तु शास्त्र के अनुसार समझना चाहिये। मण्डप तीन प्रकार का कहा गया है।

मण्डपनिर्माणकथनम्

**यच्च मन्त्रमुक्तावल्याम्—**

**अथ मण्डपनिर्माणं प्रथमं ब्रूमहे वयम् ।**
**श्रेष्ठमध्यमहीनैस्तु मानैस्तच्च त्रिधा मतम् ॥ १७६ ॥**

मन्त्रमुक्तावली में इस प्रकार कहा गया है—अब प्रथम मण्डप निर्माण का विधान किया जाता है । यह मण्डप मान के अनुसार श्रेष्ठ, मध्यम और हीन—तीन प्रकार का कहा गया है ॥ १७६ ॥

**सोमशम्भौ—**

**गृहस्येशानभागे तु मण्डपं कारयेद् बुधः ।**
**द्वादशैरष्टषड्हस्तैः षोडशैर्वा समन्ततः ॥ १७७ ॥**

जैसा कि सोमशम्भु ने कहा भी है—बुद्धिमान् घर के ईशान भाग में मण्डप रचना करावे, जो चारो ओर से बारह हाथ, अथवा आठ हाथ, अथवा छह हाथ, अथवा सोलह हाथ का हो ॥ १७७ ॥

**क्रियासारे—**

**अथ द्वादशविस्तारः कनिष्ठो मण्डपः स्मृतः ।**
**चतुर्दशो मध्यमः स्यात् षोडशः स्यात् तथोत्तमः ॥ १७८ ॥**

**अयं मण्डपश्चतुरस्रः ।**

क्रियासार में भी बतलाया गया है—बारह हाथ का मण्डप कनिष्ठ कहा गया है और चौदह हाथ का मण्डप मध्यम तथा षोडश हाथ का मण्डप उत्तम कहा गया है ॥ १७८ ॥

**यच्च सिद्धान्तशेखरे—**

**चतुरस्रं चतुर्द्वारं मण्डपस्य स्थलं मतम् ।**
**स्थलादर्काङ्गुलोच्छ्रायं मण्डपं परिकीर्तितम् ॥ १७९ ॥**

यह मण्डप चौकोर होना चाहिये जैसा कि सिद्धान्त शेखर में भी बतलाया गया है—मण्डप स्थल चौकोर और चार द्वार वाला होना चाहिये । मण्डप स्थल से बारह अङ्गुल की ऊँचाई पर मण्डप निर्माण करना चाहिये ॥ १७९ ॥

**कपिलपञ्चरात्रे तु—**

**उच्छ्रायो हस्तमानं स्यात् सुसमं च सुशोभनम्।**

कपिलपञ्चरात्र में तो यह भी कहा गया है—स्थल से एक हाथ ऊँचे स्थान पर समतल भूमि में बनाया गया मण्डप शोभा युक्त होता है ॥ १७७ ॥

**क्रियासारे—**

**भूमिं समस्थलीं कृत्त्वा परिच्छिद्य च सूत्रतः ।**
**स्तम्भान् समं च संस्थाप्य स्तम्भद्वादशकं पुनः ।**
**बाह्येऽप्युक्त प्रमाणेन तत्र तत्र विभागतः ॥ १८० ॥**

क्रियासार में भी बतलाया गया है—मण्डप के लिये भूमि को सूत्र से नाप कर समतल बनावे और खम्भा भी समतल भूमि में स्थापित करे । बारह खम्भा मण्डप में होना चाहिये और बाहर भी उसी प्रमाण से तत् तत् विभागों के अनुसार करे ॥ १८० ॥

**एतच्च शारदायाम्—**

**षोडशस्तम्भसंयुक्ताश्चत्वारस्तेषु मध्यमाः ।**
**अष्टहस्तसमुच्छ्रायाः संस्थाप्या द्वादशाभितः ॥ १८१ ॥**
**पञ्चहस्तप्रमाणास्ते निश्छिद्रा ऋजवः शुभाः ।**
**तत्पञ्चमांशं निखनेन् मेदिन्यां तन्त्रवित्तमः ॥ १८२ ॥**

यह वास्तु विषय शारदातिलक में भी बतलाया गया है—मण्डप में सोलह खम्भे होने चाहिये, जिसमें मध्य में चार खम्भा बनावे । शेष बारह खम्भे मण्डप के चारों ओर लगावे । उनकी ऊँचाई आठ हाथ होनी चाहिये, अथवा सभी खम्भे पाँच हाथ के होने चाहिये । उनमें छिद्र नहीं होना चाहिये और सभी सीधे तथा शुद्ध होने चाहिये । मण्डपवेत्ता साधक जितनी खम्भे की लम्बाई हो, उसका पञ्चमांश पृथ्वी में गाड़े ॥ १८१-१८२ ॥

**क्रियासारे—**

**याज्ञीयवृक्षो वेणुर्वा क्रमुकः स्तम्भकर्मणि ।**
**अन्ये विशुद्धवृक्षा वा भवेयुर्नान्यभूरुहाः ॥ १८३ ॥**

खम्भे के लिये याज्ञीय वृक्ष, अथवा बाँस, अथवा क्रमुक (साम्पाठी) के वृक्ष का उपयोग करे, अथवा अन्य विशुद्ध वृक्ष ग्रहण करे । अन्य वृक्ष खम्भे में उपयोगी नहीं कहे गये हैं ॥ १८३ ॥

**गृहशल्यः स्वयं शुष्कः कुटिलश्च पुरातनः ।**
**असौम्यभूमिजनितः संत्याज्यः स्तम्भकर्मणि ॥ १८४ ॥**

काँटे वाला वृक्ष, स्वयं सूखा एवं टेढ़ा-मेढ़ा या पुराना और अशुद्ध भूमि में उत्पन्न हुये वृक्ष का काष्ठ खम्भा के कार्य में त्याज्य है ॥ १८४ ॥

**शारदायाम्—**

**स्तम्भोच्छ्रायः स्मृतस्तेषां सप्तहस्तैः पृथक् पृथक् ।**

**दशाङ्गुलप्रमाणेन तत्परीणाह ईरितः ॥ १८५ ॥**

**मध्यमकनिष्ठयोर्द्वादशहस्तप्रमाणं त्रैराशिकेनानेयम् ।**

शारदातिलक में भी बतलाया गया है—उन वृक्षों से बनाये गये खम्भों की ऊँचाई पृथक्-पृथक् सात-सात हाथ की होनी चाहिये । उनकी चौड़ाई दश अङ्गुल प्रमाण में होनी चाहिये । मध्यम एवं कनिष्ठ की ऊँचाई द्वादश हाथ में करना चाहिए ॥ १८५ ॥

**त्रैराशिकसूत्रं यथा—**

**आद्यन्तयोस्त्रिराशावभिन्नजातीप्रमाणमिच्छा च ।**
**फलमन्यजातिमध्ये तदन्त्यगुणमादिना विभजेत् ॥ १८६ ॥**

आद्यन्त की त्रिराशि में अभिन्न जातीय प्रमाण अथवा इच्छा प्रमाण है । अन्य जाति के मध्य में फल उसके अन्त्यगुणादि के अनुसार करे ॥ १८६ ॥

**नारिकेलदलैर्वंशैश्छादयेत् तत्समन्ततः ।**
**द्वारेषु तोरणानि स्युः क्रमात् क्षीरमहीरुहाम् ॥ १८७ ॥**

मण्डप को चारों ओर नारिकेल के पत्ते अथवा बाँस के पत्ते से आड़कर देना चाहिये । प्रत्येक द्वारों पर दुधार वृक्ष के तोरण का निर्माण करना चाहिये ॥१८७॥

**विमर्श**—अश्वत्थ, उदुम्बर, पत्रक्ष और वट की शाखा का तोरण प्रशस्त कहा गया है ।

**मन्त्रमुक्तावल्याम्—**

**दिक्षु द्वाराणि चत्वारि विदध्यात् पञ्चमांशतः ।**
**तोरणानि च तेष्वेव द्वारेषु स्थापयेद् बुधः ॥ १८८ ॥**

चारो दिशा में मण्डप के पञ्चमांश में चार द्वार बनावे । बुद्धिमान् उन्हीं द्वारों पर तोरण स्थापित करे ॥ १८८ ॥

**अथ दिक्साधनं क्रियासारे—**

**कृत्त्वा भूमिं समां तत्र वृत्तं हस्तमितं समम् ।**
**द्वादशाङ्गुलमानेन शंकुं खादिरनिर्मितम् ॥ १८९ ॥**
**अलाभे यज्ञवार्क्षं वा तत्र संस्थापयेत् सुधीः ।**
**वटश्चोदुम्बरप्लक्षाश्वत्थाश्च यज्ञशाखिनः ।**
**तच्छाया संस्पृशेद् यत्र तन्मध्ये मध्यमं स्मृतम् ॥ १९० ॥**
**तिर्यक् प्रसारयेत् सूत्रं मध्ये याम्योत्तरे स्मृते ।**
**कोणाः स्युरन्ये चत्वारश्चतुस्सूत्रप्रसारणात् ॥ १९१ ॥**

**एवमाशापरिज्ञानं समाख्यातं यथा स्फुटम् ।**
**ज्ञात्वैवं मण्डपादीनि कुर्यात् सम्यग् विचक्षणः ॥ १९२ ॥**
**यथैव पूर्वापरदिग्विभाग**
**विशेषविज्ञानमिहोपदिष्टम् ।**
**समासतस्तं विषयं विविच्य**
**कार्याणि कर्माणि यथोपदेशम् ॥ १९३ ॥**

अब क्रियासार के अनुसार दिशाओं के ज्ञान के विषय में कहते हैं—भूमि को समतल बनाकर उसमें एक हाथ का वृत्त बनावे । उसमें खैर की लकड़ी का बारह अङ्गुल मान वाला शङ्कु गाड़ देवे । यदि खदिर प्राप्त न हो तब यज्ञीय वृक्ष का, किसी वट, उदुम्बर, अश्वत्थ या प्लक्ष के वृक्ष का शङ्कु अथवा यज्ञीय वृक्ष का शङ्कु ही निर्माण कर वृत्त के मध्य में गाड़ देवे । उस वृत्त के मध्य में जहाँ शङ्कु की छाया का संस्पर्श हो, उसे मध्यम स्थान समझना चाहिये । उस मध्य स्थान से दक्षिण और उत्तर की ओर तिरछे सूत्र फैलावे । इस प्रकार चार बार सूत्र फैलाने पर दिशाओं के चार कोण बन जायेंगे । इस प्रकार स्पष्ट रूप से दिशाओं का ज्ञान कर लेवे । दिशा का ज्ञान कर लेने के पश्चात् विचक्षण पुरुष, मण्डपादि का निर्माण करे । हमने यहाँ जिस प्रकार पूर्वा पर दिशाओं का विशेष विज्ञान सङ्क्षेप में कहा है । उस विषय की अच्छी तरह विवेचना कर उस उपदेश के अनुसार कार्य करना चाहिये ॥ १८९-१९३ ॥

**रात्रौ तु प्राचीसाधनम्, त्रिकाण्डमण्डने—**

**श्रवणस्योदये प्राची कृत्तिकायास्तथोदये ।**
**चित्रास्वात्यन्तरे प्राची न प्राची चन्द्रसूर्ययोः ॥ १९४ ॥**

**इति स्थूलसाधनम् । सूक्ष्मदिगानयनं ज्योतिषसिद्धान्ते स्फुटम् ।**

रात्रि में प्राची दिशा का ज्ञान त्रिकाण्ड मण्डन में इस प्रकार कहा गया है— जब श्रवण का अथवा कृत्तिका नक्षत्र का उदय हो, तब उसे प्राची दिशा समझे । इसी प्रकार चित्रा और स्वाती नक्षत्र होने पर प्राची दिशा समझनी चाहिये । सूर्य और चन्द्रमा के उदय होने वाली दिशा प्राची नहीं है ॥ १९४ ॥

यह दिशाज्ञान का स्थूल साधन है सूक्ष्म दिशा का ज्ञान ज्योतिष सिद्धान्त में कहा गया है ।

**अथ तोरणं महाकपिलपञ्चरात्रे—**

**देवास्तोरणरूपेण संस्थिता यज्ञमण्डपे ।**
**विघ्नविध्वंसनार्थाय रक्षार्थं त्वध्वरस्य च ॥ १९५ ॥**
**न्यसेन्न्यग्रोधमैन्द्र्यां तु याम्यां चोदुम्बरं तथा ।**

**वारुण्यां पिप्पलं चैव कौवेर्यां प्लक्षकं न्यसेत् ॥ १९६ ॥**
**सुशोभनं तु पूर्वस्यामग्निमीळेन मन्त्रितम् ।**
**इषेत्वोर्ज्जेति मन्त्रेण सुभद्राख्यं तु दक्षिणे ॥ १९७ ॥**
**सुकर्माख्यन्तु वारुण्यामग्न आयाहि मन्त्रतः ।**
**शन्नो देवीति मन्त्रेण सुहोत्रं तूत्तरे न्यसेत् ॥ १९८ ॥**

**इदं तोरणस्तम्भनिवेशनं मण्डपाद् बहिः हस्तमानेनेति ज्ञेयम् ।**

अब तोरण के विषय में महाकपिल पञ्चरात्र में भी बतलाया गया है—देवता लोग यज्ञमण्डप में तोरण रूप में विघ्न विनाश के लिये एवं यज्ञ की रक्षा के लिये स्थित रहते हैं । पूर्व दिशा में न्यग्रोध का तोरण, दक्षिण दिशा में गूलर का तोरण, पश्चिम दिशा में पिप्पल का और उत्तर दिशा में पाकड़ का तोरण निर्माण करना चाहिए । पूर्व दिशा में 'अग्निमीळे पुरोहितम्' इस मन्त्र से सुशोभन नामक तोरण, दक्षिण में 'इषे त्वोर्ज्ज' इस मन्त्र से सुभद्र नामक तोरण, पश्चिम दिशा में 'अग्न आयाहि वीतये' इस मन्त्र से सुकर्मा नामक तोरण और उत्तर में 'शन्नो देवीरभीष्टये' इस मन्त्र से अभिमन्त्रित कर सुहोत्र नामक तोरण स्थापित करना चाहिए ॥ १९५-१९८ ॥

**वास्तुशास्त्रे चोक्तम्—**

**अश्वत्थोदुम्बरप्लक्षवटशाखाकृतानि तु ।**
**मण्डपस्य प्रतिदिशं द्वाराण्येतानि कारयेत् ॥ १९९ ॥**

वास्तुशास्त्र में कहा गया है—अश्वत्थ, गूलर, पाकड़ और वट शाखा द्वारा मण्डप के चारों दिशाओं में द्वार बनावे ॥ १९९ ॥

**विशेषस्तु सिद्धान्तशेखरे—**

**एक एषामलाभे स्यात् तदभावे शमीद्रुमः ।**
**जम्बूखदिरसाराश्च तालो वा तोरणे स्मृतः ॥ २०० ॥**

सिद्धान्तशेखर में विशेष कथन इस प्रकार है—इनके अभाव में शमी, जामुन, खैर और सार वृक्ष की शाखा से द्वार निर्माण करे ॥ २०० ॥

**क्रियासारे—**

**अवक्राः सत्त्वचः सार्द्रा दण्डाः स्युस्तोरणे शुभाः ।**

**एवं च मानमुत्तमे षोडशहस्तात्मकमण्डपेष्वेव । मध्यमकनिष्ठयोस्तु भिन्नम् ।**

क्रियासार में भी बतलाया गया है—जो टेढ़ा-मेढ़ा न हो, त्वक् सहित और आर्द्र शाखा वाला हो वह तोरण में कल्याणकारी होता है ॥ २०१ ॥

उत्तम मण्डप का मान १६ हाथ है । मध्यम और कनिष्ठ इससे भिन्न हैं ।

**यच्च वास्तुशास्त्रे—**

**पञ्चहस्तप्रमाणास्ते विस्तारेण द्विहस्तकाः ।**
**षडङ्गुलानि वृद्धास्तु सप्तहस्तास्तथोत्तमे ॥ २०१ ॥**

वास्तुशास्त्र में भी बतलाया गया है—तोरण लम्बाई में पाँच हाथ, चौड़ाई में दो हाथ, मोटाई में छह अङ्गुल होना चाहिए । उत्तम तोरण की लम्बाई सात हाथ कही गई है ॥ २०१ ॥

**शारदातिलके—**

**तिर्यक् फलकमानं स्यात् स्तम्भानां सार्धमानतः ।**
**शूलानि कल्पयेन्मध्ये तोरणे हस्तमानतः ॥ २०२ ॥**

शारदातिलक में भी बतलाया गया है—द्वार के दोनों खम्भों के मध्य ऊपर-ऊपर लगाये जाने वाले तोरण के देहली का फलक का मान खम्भे की ऊँचाई का आधा होना चाहिये । प्रत्येक तोरण पर एक हाथ का त्रिशूल होना चाहिये ॥ २०२ ॥

**पिङ्गलामते—**

**शूलेन चिह्निता कार्या द्वारशाखा स्वमस्तके ।**
**ऋजुं वै मध्यशृङ्गं स्यात् किञ्चिद् वक्रं तु पक्षयोः ।**
**उभयं तत् समाख्यातं त्र्यङ्गुलं रोपयेत् तदा ॥ २०३ ॥**

पिङ्गलामत में भी कहा गया है—द्वार शाखा को उसके मस्तक पर त्रिशूल के चिन्ह से चिह्नित करना चाहिये । मध्य वाला भाग शृङ्ग के समान सीधा और पक्ष का दोनों भाग कुछ टेढ़ा होना चाहिये । उसके दोनों पक्ष का भाग तीन-तीन अङ्गुल कहा गया है ॥ २०३ ॥

**एवं शूलत्रयाणां मेलनेनाङ्गुलं भवति । यच्च क्रियासारे—**

**तोरणं घटयित्वैव मूर्ध्नि शूलत्रयं न्यसेत् ।**
**शूले नवाङ्गुलं दैर्घ्यं तुरीयांशेन विस्तृतिः ॥ २०४ ॥**
**शेषाणां द्व्यङ्गुला वृद्धिः वेशश्चाङ्गुलवृद्धितः ।**

**एतानि तत् काष्ठमयानि शैव एव कर्त्तव्यानि ।**

अब तीनों शूलों को मिलाकर जितना अङ्गुल होता है उसे कहते हैं—तोरण स्थापन के पश्चात् उसके शिर पर तीन शूल स्थापित करे । उसकी लम्बाई नव अङ्गुल उसका चतुर्थांश विस्तार होना चाहिये । शेष का दो-दो अङ्गुल वृद्धि हो । इस प्रकार अङ्गुल की वृद्धि के अनुसार उसका वेश निर्माण करे ॥ २०४-२०५॥

शैवयाग में ये काष्ठमय होने चाहिये ।

**वैष्णवे तु विशेषः, वास्तुशास्त्रे—**

**मस्तके द्वादशांशेन शङ्खचक्रगदाम्बुजम् ।**
**प्रागादिक्रमयोगेन न्यसेत् तेषां स्वदारुजम् ॥ २०५ ॥**

**एषां निवेशनमपि प्राग्वत् ज्ञेयम् । ततः प्रतितोरणमेकैकः कलशः स्थाप्य । प्रतिद्वारं पार्श्वे द्वौ द्वौ । प्रतिकोणं चैकैकः ।**

वैष्णवयाग में विशेष रूप से वास्तुशास्त्र में कहा गया है—तोरण के मस्तक पर उसके द्वादशांश में शङ्ख, चक्र, गदा और कमल का चिह्न निर्माण करे, जो पूर्व पश्चिमादि दिशाओं के क्रम से अपने-अपने अनुसार तत्तद् वृक्षों के अनुसार (द्र० ३५८७) होना चाहिये ॥ २०५ ॥

इनका सन्निवेश भी पूर्व के अनुसार समझना चाहिये । तदनन्तर प्रत्येक तोरण में एक-एक कलश प्रतिद्वार तथा दोनों पार्श्व में दो-दो कलश और प्रतिकोण एक-एक कलश स्थापित करे ।

**तथा च यामले—**

**मण्डपे कलशौ द्वौ द्वौ द्वारे द्वारे निवेशयेत् ।**
**गालितोदकसम्पूर्णावाम्रपल्लवशोभितौ ॥ २०६ ॥**
**गन्धपुष्पाम्बरोपेतान् कुम्भाँस्तेषु विनिःक्षिपेत् ।**
**ध्रुवं धरां वाक्पतिं च विघ्नेशं तेषु पूजयेत् ।**
**मण्डपस्य तु कोणस्थकलशेषु क्रमादमी ॥ २०७ ॥**
**अमृतो दुर्जयश्चैव सिद्धार्थो मङ्गलस्तथा ।**
**पूज्या द्वारस्थकुम्भेषु शक्राद्यास्तन्मनूत्तमैः ॥२०८॥ इति ।**

जैसा कि यामल ग्रन्थ में कहा है—मण्डप में प्रत्येक द्वार पर दो-दो कलश स्थापित करना चाहिए, जो वस्त्र से छाने हुये जल से पूर्ण हो और आम्रपल्लव से सुशोभित हों; गन्ध, पुष्प और वस्त्र से युक्त हों । मण्डप के कोणस्थ कलशों में विष्णु, धरा, वाक्पति और गणपति की क्रमपूर्वक पूजा करनी चाहिये । द्वारस्थ कलशों पर अमृत, दुर्जय, सिद्धार्थ और मङ्गल की पूजा करे । इसी प्रकार इन्द्रादि की पूजा उनके-उनके मन्त्रों से करे ॥ २०६-२०८ ॥

**मण्डपाभितोऽष्टदिक्षु ध्वजान् बध्नीयात् । यदुक्तं शारदातिलके—**

**दिक्षु ध्वजान् निबध्नीयाल्लोकपालसमप्रभान् ।**

तदनन्तर मण्डप के आठो दिशाओं में ध्वजारोपण करे, जैसा कि शारदा तिलक में कहा गया है—मण्डप के आठों दिशाओं में दिक्पतियों के वर्ग के अनुसार ध्वजाओं का आरोपण करे ॥ २०९ ॥

**कुण्डसिद्धौ—**

**ध्वजान् द्विहस्तायतिकांश्च पञ्च-**
**हस्तान् सुपीतारुणकृष्णनीलान् ।**
**श्वेतासितश्वेतसितान् दिगीश-**
**वाहान् वहेद् दिक्करवंशशीर्षाः ॥ २०९ ॥**

कुण्डसिद्धि में भी बतलाया गया है—पाँच हाथ लम्बा, दो हाथ चौड़ा ध्वजा जिसका वर्ण पीत, लाल, काला, नीला, श्वेत असित और श्वेत सित हो, उसे दिक्पतियों की दिशा में बाँस के डण्डे के शिरो भाग में लगाकर स्थापित करना चाहिए ॥ २०९ ॥

**सारसंग्रहे—**

**पञ्चहस्ता ध्वजा कार्या वैपुल्येन द्विहस्तकाः ।**
**दण्डश्च दशहस्तः स्यादष्टदिक्षु च तान् न्यसेत् ॥ २१० ॥**

सारसंग्रह में भी बतलाया गया है—ध्वजा पाँच हाथ लम्बी और दो हाथ चौड़ी होना चाहिये । उसका दण्ड दश हाथ हो और ऐसी ध्वजा दशो दिशाओं में स्थापित करे ॥ २१० ॥

**हयशीर्षपञ्चरात्रे—**

**अतः परं प्रवक्ष्यामि ध्वजारोपणमुत्तमम् ।**
**यत् कृत्वा पुरुषः सम्यक् समस्तफलमाप्नुयात् ॥ २११ ॥**

हयशीर्षपञ्चरात्र में भी बतलाया गया है—अब इसके बाद उत्तम ध्वजारोपण का विधान कहता हूँ जिसके करने से बुद्धिमान पुरुष समस्त कर्म का फल प्राप्त करता है ॥ २११ ॥

**यातुधाना खेचराश्च कूष्माण्डा गुह्यकास्तथा ।**
**चिन्तयन्त्यसुरश्रेष्ठा ध्वजहीनं सुरालयम् ॥ २१२ ॥**
**ध्वजेन रहिते ब्रह्मन् मण्डपे तु वृथा भवेत् ।**
**पूजाहोमादिकं सर्वं जपाद्यं यत् कृतं बुधैः ॥ २१३ ॥**
**रक्षणेन विना यद्वत् क्षेत्रं नश्यति क्षेत्रिणः ।**
**ध्वजं विना देवगृहं तथा नश्येत सर्वथा ।**
**ये विष्णुपार्षदाः क्रूराः कूष्माण्डाद्याश्च ये स्मृताः ॥ २१४ ॥**
**पूजादिकं तु गृह्णन्ति देवं दृष्ट्वा त्वरक्षितम् ।**
**दृष्ट्वा ध्वजाँस्तु देवस्य मण्डपे ज्वलनप्रभान् ।**
**नश्यन्ति सर्वे ते चार्करश्मिक्षिप्तं तमो यथा ॥ २१५ ॥**

यातुधान, खेचर, कूष्माण्ड, गुह्यक और श्रेष्ठ असुर, सर्वदा ध्वजहीन देवमन्दिर में निवास करना चाहते हैं। हे ब्रह्मन्! जिस मण्डप में ध्वजा नहीं है वह व्यर्थ है। ध्वजहीन मन्दिर में पूजा, होमादि तथा जपादि जो भी किया जाता है वह सब व्यर्थ हो जाता है। जिस प्रकार किसान का क्षेत्र बिना रक्षा के नष्ट हो जाता है उसी प्रकार ध्वज के बिना देवगृह सर्वथा नष्ट हो जाता है। विष्णु के जितने क्रूर पार्षद हैं और जितने कूष्माण्डादिक हैं; वे देवता को अरक्षित देखकर वहाँ की गई समस्त पूजा को स्वयं ग्रहण कर लेते हैं। किन्तु अग्नि के समान जाज्वल्यमान ध्वजा को देखते ही वे उसी प्रकार वहाँ से भाग जाते हैं जिस प्रकार सूर्य के किरणों से अन्धकार दूर भागता है ॥ २१२-२१५ ॥

**क्रियासारे विशेषः—**

**ध्वजानां लक्षणं सम्यगुच्यते तु यथातथम् ।**
**मण्डपस्य बहिर्दण्डैः दशहस्तायतैः सह ॥ २१६ ॥**
**पूर्वाद्यष्टहरित्स्वष्टौ ध्वजान् संस्थापयेत् क्रमात् ।**
**तेषां हस्तद्वयं व्यासो मध्यश्च करसम्मितः ॥ २१७ ॥**
**व्यासार्धं शिखरं पुच्छं हस्तत्रितयमानकम् ।**
**मत्स्याभं शिखरं पुच्छशिखरं तु त्रिकोणकम्॥ २१८ ॥**
**तयोर्मध्ये चतुष्कोणं ध्वजानेवं प्रकल्पयेत् ।**
**मातङ्गवस्तमहिषसिंहमत्स्यैणवाजिनः ॥ २१९ ॥**
**वृषभं च यथान्यायं ध्वजमध्ये क्रमाल्लिखेत् ।**
**अथवा दिग्गजानष्टावैरावतपुरःसरान् ॥ २२० ॥**
**ध्वजेषु विलिखेदत्र धातुभिश्च सलक्षणम् ।**
**एवं ध्वजानां कथितं लक्षणं ते शुभावहम् ॥२२१॥ इति ।**

अब क्रियासार में विशेष कहते हैं—अब ध्वजा का लक्षण जैसा उसे होना चाहिये, उस प्रकार से कह रहा हूँ। मण्डप से बाहर दश हाथ लम्बे डण्डे में ध्वजा स्थापित करनी चाहिये। पूर्वादि से लेकर आठो दिशाओं में आठ ध्वजा स्थापित करे। उन ध्वजाओं का व्यास दो हाथ का और मध्य एक हाथ का होना चाहिये। उसका शिखर व्यास का आधा और पुच्छ तीन हाथ का होना चाहिये। शिखर मत्स्याकार और पुच्छ शिखर त्रिकोण होना चाहिये। उसके मध्य में चौकोर ध्वजा का निर्माण करना चाहिये। हाथी, बकरा, महिष, सिंह, मत्स्य, हरिण, घोड़ा तथा वृषभ का चिन्ह क्रमानुसार ध्वज के मध्य में चित्रित करना चाहिए। अथवा ऐरावतादि आठ दिग्गजों का चिन्ह धातुओं से लक्षण सहित लिखना चाहिए। इस प्रकार सलक्षण ध्वजाओं के विषय में हमने कहा जो सर्वथा कल्याण-कारक है ॥ २१६-२२१ ॥

अथ पताकानिवेशनम् । पताका ध्वजसंयुक्तमिति सिद्धान्तशेखरोक्तत्वात् ।

यच्च सोमशम्भौ—

सप्तहस्ताः पताकाः स्युर्विंशत्यङ्गुलविस्तृताः ।
दशहस्ताः पताकानां दण्डाः पञ्चांशवेशिताः ।
पताका आयुधाङ्काश्च गन्धपुष्पसमन्विताः ॥ २२२ ॥

अब पताका सन्निवेश के विषय में कहते हैं । सिद्वान्तशेखर के अनुसार ध्वज संयुक्त को पताका कहते हैं । जैसा कि सोमशम्भु में कहा गया है—पताका सात हाथ लम्बी और बीस अङ्गुल चौड़ी होनी चाहिये । पताका का डण्डा दश हाथ का होना चाहिये । उसका पञ्चमांश पृथ्वी में गड्ढा बना कर गाड़े । पताका में आयुध का चिह्न होना चाहिये और उसे गन्ध पुष्प समन्वित करना चाहिये ॥ २२२ ॥

अथ मण्डपालङ्करणं सिद्धान्तशेखरे—

चूतपल्लवशाखाढ्यवितानैरुपशोभितम् ।
विचित्रवस्त्रसन्छन्नं तुलास्तम्भविभूषितम् ॥ २२३ ॥
सफलैः कदलीस्तम्भैः क्रमुकैर्नारिकेलकैः ।
पलैर्नानाविधैर्भोज्यै दर्पणैश्चामरैरपि ।
भूषितं मण्डपं कुर्याद् रत्नपुष्पसमुज्ज्वलम् ॥ २२४ ॥

अब सिद्धान्तशेखर के अनुसार मण्डप का अलङ्कार कहते हैं—मण्डप में आम्रपल्लव और आम की शाखा लगावे । वितान से शोभित करे और चित्र विचित्र वस्त्रों से उसे ढक देवे । खम्भा बराबर स्थान में तराजू के समान रखे । फल युक्त कदली के खम्भे, सोपाड़ी के खम्भे, नारिकेल के खम्भे से नाना प्रकार के फलों, भोज्य पदार्थों, दर्पणों एवं चामरों से मण्डप को भूषित करे । किं बहुना, रत्नों और पुष्पों से उसे प्रकाशित करे ॥ २२३-२२४ ॥

हयशीर्षपञ्चरात्रेऽपि—

दर्पणैश्चामरैर्घण्टैः स्तम्भान् वस्त्रैर्विभूषयेत् ।
कलशैर्घण्टिकाभिश्च साधारैः करकैस्तथा ॥ २२५ ॥

हयशीर्षपञ्चरात्र में भी बतलाया गया है—दर्पण, चामर, घण्टा और वस्त्रों से मण्डप के खम्भों को विभूषित करे । कलशों को घण्टिकाओं से युक्त कर साधार करवा से उसे विभूषित करे ॥ २२५ ॥

एतद्व्यङ्गे दोषमुक्तं क्रियासारे—

अनुक्तसाधनैः क्लृप्तो यदि वा कुटिलाकृतिः ।
मानाधिकोऽथवा न्यूनो मण्डपः कर्तृनाशनः ॥ २२६ ॥

**आख्यातसाधनैः क्लृप्तः शोभनः सममानकः ।**
**मनोज्ञो मण्डपो योऽसौ कर्मकर्तुः शुभावहः ॥ २२७ ॥**

**॥ इतिश्रीमदागमरहस्ये सत्संग्रहे मण्डपादिरचनाविधिर्नाम**
**विंशः पटलः ॥ २० ॥**

इनके न (= व्यङ्ग) रहने से क्रियासार में दोष कहा गया है—यदि मण्डप इसके अतिरिक्त साधनों से बनाया गया है, अथवा टेढ़ा मेढ़ा है, अथवा मान की अपेक्षा न्यूनाधिक है तो वह कर्त्ता का नाश करता है । ऊपर कहे गये साधनों के अनुसार बनाया गया मण्डप शोभन और मान के अनुसार निर्मित मनोज्ञ मण्डपकर्त्ता का कल्याण करता है ॥ २२६-२२७ ॥

**महाकवि पं० रामकुबेर मालवीय के द्वितीय आत्मज डॉ० सुधाकर मालवीय कृत आचार्य श्रीसरयूप्रसाद द्विवेद विरचित आगमरहस्य में मण्डपादिरचनाविधि नामक विंश पटल की सुधा नामक हिन्दी व्याख्या पूर्ण हुई ॥२०॥**

# एकविंशः पटलः

## कुण्डस्थण्डिलादिरचनाविधानम्

**अथ वेदीनिर्माणम्—**

**ततो मण्डपसूत्रं तु त्रिगुणं परिकल्पयेत् ।**
**पूर्वादिषु क्रमात् तस्य मध्यभागेन वेदिका ॥ १ ॥**

अब वेदी निर्माण की विधि कहते हैं—तदनन्तर मण्डप सूत्र को तिगुना करे । फिर पूर्वादि क्रम से मध्य भाग में वेदी निर्माण करे ॥ १ ॥

**शारदायाञ्च—**

**तत् त्रिभागमिते क्षेत्रेऽरत्निमात्रसमुन्नताम् ।**
**चतुरस्रां ततो वेदीं मण्डपाय प्रकल्पयेत् ॥ २ ॥**

**अरत्निः हस्तमानम् ।**

जैसा कि शारदातिलक (३.२७) में कहा गया है—मण्डप का त्रिभाग कर उसके बीचो-बीच अरत्नि प्रमाण में चौकोर वेदी का निर्माण करे ॥ २ ॥

अरत्नि = एक हाथ प्रमाण को कहते हैं ।

**यथा कादिमते अङ्गुललक्षणमुक्त्वा—**

**तैश्चतुर्भिर्भवेन्मुष्टिर्वितस्तिस्तैस्त्रिभिर्गुणैः ।**
**अरत्निस्तद्द्वयेन स्याद् हस्तस्तद्द्वयतः शिवे ॥ ३ ॥ इति ।**

जैसा कि कादिमत में अंगुललक्षण इस प्रकार है—चार अङ्गुलियों को सङ्कुचित करने से मुष्टि प्रमाण बनता है । चार अङ्गुली का तिगुना वितस्ति कहा जाता है । दो वितस्ति का एक अरत्नि होता है ॥ ३ ॥

**क्रियासारेऽपि—**

**त्रिभागं मण्डपं कृत्त्वा मध्यभागस्तु वेदिका ।**
**हस्तमानं तदुत्सेधं चतुरस्रं समं यथा ॥ ४ ॥**

क्रियासार में भी बतलाया गया है—मण्डप का तीन भाग करे, उसमें मध्यभाग वेदिका का है। उस वेदी का मान एक हाथ लम्बा और एक हाथ चौड़ा अतएव चौकोर होना चाहिए। उसकी ऊँचाई एक हाथ होनी चाहिये उसे समतल होना चाहिये ॥ ४ ॥

**पक्वाभिर्वाप्यपक्वाभिरिष्टिकाभिर्दृढं यथा।**
**कर्त्तव्या वेदिका श्रेष्ठा तदभावे मृदापि वा।**
**अवक्रपार्श्वा सुस्निग्धा दर्पणोदरसन्निभा ॥ ५ ॥ इति।**

**अनेन मण्डपे नवकोष्ठके कृते मध्यकोष्ठे वेदी कार्येति सम्प्रदायः।**

पके हुये ईंटों से अथवा बिना पके हुये ईटों से, जिस प्रकार वह पुष्ट हो, ऐसी वेदी बनावे। ईंटों के अभाव में केवल मिट्टी से ही वेदी निर्माण करे। उसके पार्श्वभाग कहीं भी टेढ़े-मेढ़े न हों, वेदी चिकनी और दर्पण के उदर के समान समतल होनी चाहिये ॥ ५ ॥

इस प्रकार मण्डप में ९ कोष्ठक होने पर मध्य कोष्ठ में वेदी का निर्माण करे—यह भी सप्प्रदाय है।

**सिद्धान्तशेखरे विशेषः—**

**वेदी चतुर्विधा तत्र चतुरस्त्रा च पद्मिनी।**
**श्रीकरी सर्वतोभद्रा दीक्षासु स्थापनादिषु ॥ ६ ॥**

सिद्धान्तशेखर में विशेष कथन इस प्रकार है—१. चतुरस्त्रा, २. पद्मिनी, ३. श्रीकरी, ४. सर्वतोभद्रा—इनका दीक्षा में एवं प्रतिष्ठा आदि में उपयोग करे ॥ ६॥

**चतुरस्त्रा चतुःकोणा वेदी सर्वफलप्रदा।**
**तडागादिप्रतिष्ठायां पद्मिनी पद्मसन्निभा ॥ ७ ॥**
**राज्ञां स्यात् सर्वतोभद्रा चतुर्भद्राभिषेचने।**
**विवाहे श्रीकरी वेदी विंशत्यस्त्रसमन्विता।**
**दर्पणोदरसङ्काशा निम्नोन्नतविवर्जिता ॥ ८ ॥ इति।**

चौकोर और चार कोणों वाली वेदी सारी कामनायें पूर्ण करती है। तडागादि प्रतिष्ठा में पद्म के समान पद्मिनी वेदी बनाने का विधान है। राजा के अभिषेक में सर्वतोभद्रा और चतुर्भद्रा का निर्माण करना चाहिये। विवाह में बीस कोणों की दर्पणोदर के समान स्वच्छ एवं समतल वेदी, जिसमें कहीं भी निचाई-ऊँचाई न होवे, ऐसी श्रीकरी वेदी बनावे ॥ ७-८ ॥

**एतदभावे दोष उक्तः क्रियासारे—**

**वक्रपार्श्वा क्लिन्नमध्या परुषादृगशोभना।**

